हसन और हुसैन लोगों से अपने माता-पिता के बारे में पूछताछ करने लगे। उन्हें एक पुरानी, जीर्ण-शीर्ण झोंपड़ी की ओर इशारा किया गया। उसमें खिड़कियां नहीं थीं, अंधेरे के कारण यह देख पाना मुश्किल था कि उसमें कौन है। हसन और हुसैन ने आग जलायी और अपने सामने फटे-पुराने चिथड़े पहने अपने अंधे माता-पिता को पाया।

"मां! अब्बा! आपको क्या हो गया?" हसन और हुसैन चिल्ला उठे।

मां अपने बेटों की आवाजें सुनकर रो पड़ी। पिता घबराते और खुश होते हाथ हिलाकर बोले:

"क्या सचमुच दुनिया में कोई ऐसा बचा है, जो मुझे खोज रहा है? क्या सचमुच मेरे बेटे, जो कभी के मर चुके हैं, मुझसे मिलने आये हैं?"

हसन और हुसैन ने उन्हें सब ब्योरेवार बताया कि वे कहाँ-कहाँ रहे, उन्होंने क्या-क्या देखा और अन्त में माता-पिता के पास कैसे पहुँचे।

"आप तब हमें जंगल में क्यों छोड़ गये थे? क्या सचमुच आप ने सोने के लालच में ऐसा किया था?" हसन ने पिता से पूछा।

"आप तब हमें लेने क्यों नहीं आये थे? अगर आप आये होते हमारे पास और भी ज़्यादा सोना हो गया होता!" हुसैन ने भी पिता को उलाहना दिया।

"तुम मुझसे रूठो नहीं, मेरे बच्चो," वृद्ध रो पड़ा। "तुम्हारे चाचा ने मुझसे कहा था कि अल्लाह की मर्ज़ी है कि मैं सोना उसे दे दूँ, तुम्हें मार दूँ, क्योंकि तुम पर जिन चढ़ आया है। तुमसे बिछुड़कर हमने बहुत मुसीबतें झेलीं, और तुम देख ही रहे हो कि हम कैसे जी रहे हैं। तुम्हारे धनी चाचा ने हमारी बिलकुल मदद नहीं की। लेकिन हमारे लिए सबसे बुरी सज़ा तो यह है कि हम तुम्हें देख नहीं सकते!"

बूढ़ा मौन हो गया।

हसन और हुसैन फ़ौरन झोंपड़ी से निकल पड़े। उन्होंने हाट में पहुँचकर अपने चाचा को ढूंढ़ निकाला और उसे गहरे कुएं में फेंक दिया।

हसन और हुसैन हाट से घर लौटकर आये, तो उन्होंने देखा: उनके माता-पिता दरवाज़े के बाहर खड़े उनका स्वागत कर रहे हैं, उन्हें निहार-निहारकर किसी तरह अघा नहीं रहे हैं। भाइयों को बहुत आश्चर्य हुआ, पर बाद में वे समझ गये – यह चमत्कार जादूई छड़ी ने किया था।

---



# आलस, निद्रा और जंभाई – ये तीनों हैं काल के भाई

( जाम्बूली लोक-कथा )

जिसका पेट भरा हो, जिसे पेट भरने के लिए हाथ-पैर न हिलाने पड़ें, वही आलसी हो जाता है।

मेरा खेत इतना-सा है कि सारा का सारा हथेली पर आ सकता है। अगर खेती का काम मेरे बेटों में बांटा जाये, तो उनमें से हरेक के ज़िम्मे बहुत ही मामूली-सा काम आयेगा। लेकिन मैं जब भी बेटों से कहता हूँ: "तुम्हें ये काम आज ही करने हैं," वे जवाब देते हैं: "अभी तो सारा दिन पड़ा है," या "यह तो कल कर लेंगे।" मेरे बेटों के ऐसे जवाब मुझे लोक-कथा के आलसी की याद दिला देते हैं।

एक इसी तरह का आदमी था। उसके पिता के पास बेहिसाब सम्पत्ति थी और वह स्वयं भी सारे गांव का स्वामी था और उसे किसी प्रकार का अभाव नहीं था। उसके लिए हर चीज़ तैयार रहती थी। अगर वह सवारी करना चाहता – घोड़ा तैयार रहता; खाना या पीना चाहता – बेसबरमाक़ और क़िमिज़ उसके सामने परोस दिये जाते। उसने सारे जीवन अपने हाथों से तिनका भी नहीं तोड़ा। अगर वह बायीं बांह पर लेटा होता, उसे करवट बदलते आलस आता। ऐसा था लोक-कथा का वह आलसी।

उसका गांव एक पहाड़ी की तलहटी में था। गांव के चारों ओर के सरकण्डे कभी काटे नहीं जाते थे।

एक बार गांव के वासी स्तेपी में आग की लपटें उठती देखकर चौंक उठे। आग बड़ी तेजी से तलहटी की तरफ़ बढ़ती आ रही थी।

गांववाले अपने घर छोड़कर सिर पर पैर रखकर ताक़ीर* में भागने लगे। किन्तु बाय का बेटा, गांव का स्वामी अपने सफ़ेद तम्बू-घर में लेटा रहा, अपनी जगह से हिला भी नहीं – उसे उठने में आलस आ रहा था।

---

* ताक़ीर – खारी ज़मीनवाली घाटी, जिस पर पेड़-पौधे नहीं उगते। सं०

"उठो, मिरज़ा, सारे लोग दूसरी जगह जा रहे हैं। तलहटी में आग फैलती जा रही है," लोगों ने उससे कहा।

"तो क्या हुआ, जाने दो," उसने उत्तर दिया।

"मिरज़ा, तुम पड़ाव में अकेले रह जाओगे!" उसे लोगों ने चेतावनी दी।

"तो क्या हुआ, अकेला ही सही!" उसने जवाब दिया और वैसे ही लेटा रहा।

किसी ने उसे फिर एक बार आग की याद दिलायी:

"जाड़े का पड़ाव जल रहा है, यहाँ से चले जाना चाहिए।"

"तो क्या हुआ, जलने दो!"

ताक़ीर में पहुँचकर गांववाले अपने मालिक की हरकत पर हैरान रह गये और उन्होंने यही सोच लिया कि वह सारे आलसियों का बाप ही नहीं पड़बाबा है।

"शायद जब आग उसके बिस्तर तक पहुँचेगी, तो वह डर के मारे कुछ फुरती दिखायेगा। इसे छोड़ चलते हैं," बांके नौजवानों ने कहा।

जाड़े के पड़ाव, घोड़ागाड़ियां, पशुओं के बाड़े धधकते रहे, पर आलसी अपने तम्बू-घर में लेटा ही रहा।

जब आग बुझी, कुछ बांके नौजवान अपने भूतपूर्व पड़ाव पर गये। उन्हें सफ़ेद नमदे के अधजले टुकड़ों व राख के ढेर में अपना मालिक भी पड़ा मिला।

---



# तेपेन कोक

बहुत दिन पहले एक गांव में एक कंजूस बाय रहता था। उसके तीन व्यस्क बेटे थे। किन्तु तीनों बेटों में से कोई भी शादीशुदा नहीं था।

"बेटों की शादियां करने से मैं बिलकुल दिवालिया हो जाऊँगा," बाय सोचा करता था। "हर दुलहन के लिए मुझे महर की मोटी रक़म देनी पड़ेगी, मैं ऐसा नहीं कर सकता। हर आदमी, जिसे अपना घरबार प्यारा है, यही करता," बाय अपने गांववालों के सामने यही सफ़ाई पेश किया करता था।

एक बार भाई मिलकर बैठे और अपनी ज़िन्दगी और दुर्भाग्य के बारे में बातचीत करने लगे। बड़े और मझले भाइयों ने छोटे भाई से कहा :

"हम सब की क़िस्मत एक-सी है। दूसरे बायों के बेटों की काफ़ी पहले शादियां हो चुकी हैं। उनके अपने परिवार, अपनी खेतीबारी है, जब कि हम अभी तक कुंवारे घूम रहे हैं। चुप्पी साधे रहने से अब्बा की कंजूसी नहीं छूटेगी। तुम्हें छोटे को वह ज़्यादा प्यार करते हैं, तुम्हारी बात ज़रूर सुनेंगे, तुम उनके पास जाकर उन्हें हमारी मंशा बताओ।"

छोटे भाई ने ऐसा ही किया। पिता ने थोड़ी देर सोचकर जवाब दिया :

"पतझड़ आने दो, घोड़ों के झुण्डों में नन्हे बछेड़े कुछ बड़े हो जायें, अपनी मांओं का दूध पीना छोड़ दें, तब मैं तुम्हारी इच्छा पूरी कर दूँगा।"

पतझड़ आ गयी। नन्हे बछेड़े बड़े हो गये और उन्होंने मांओं का दूध पीना छोड़ दिया। छोटा भाई फिर पिता से विनती करने गया, पर उसने उत्तर दिया :

"जब गरम मौसम आ जायेगा, मैं तुम्हारी शादियां कर दूँगा।"

किन्तु जाड़ा बहुत कड़ाके का पड़ा। ठण्डी हवाएं अनवरत बहती रहती थीं, बर्फ़ के तूफ़ानों की चीखें गूंजती रहती थीं। कड़ी ठण्ड और चारे के अभाव के कारण पशु तेज़ी से सूखने लगे। और सर्दी का स्थान गर्मी ले भी न पायी थी कि बाय के सारे जानवर मर गये।

भाई केवल एक बछेड़े को भूखों मरने से बचा सके। वे खुद अधपेट खाकर पिता से रोटी के टुकड़े छिपा-छिपाकर अपने चहेते को ले जाकर खिलाते रहे।

कंजूस बाय भी अपनी सारी सम्पत्ति गंवाकर भूख से मर गया। बेटे ग़रीब हो गये। पिता की सम्पत्ति उनके लिए एक साल भी न चल पायी। भाई काफ़ी दिनों तक गांव-गांव भटकते भीख मांगते रहे। उन्होंने बहुत कष्ट भोगे, बहुत ख़तरे उठाये।

इस बीच बछेड़ा बड़ा होता रहा। वह बिलकुल सफ़ेदझक था। उसकी खाल धूप में चांदी की तरह झिलमिलाती थी, अयाल मुलायम और झबरी थी।

एक बार छोटे भाई ने दोनों बड़े भाइयों से कहा:

"यह बछेड़ा मुझे दे दीजिये। मैं गांव-गांव में जाकर रोटी और पैसा इकट्ठा करूँगा और जमा हुई सारी चीज़ें आपके साथ बांट लिया करूँगा।"

वे मान गये। छोटे भाई ने सारे जाड़े और गरमियों में उन्हें खिलाया-पिलाया।

एक बार पड़ोस के एक गांव में बड़ी घुड़दौड़ की तैयारियां होने लगीं। घुड़दौड़ में भाग लेने के लिए स्तेपी के पचास श्रेष्ठ क़दमबाज़ घोड़े जमा हुए।

संयोगवश छोटा भाई अपने सफ़ेद बछेड़े पर सवार हुआ उस गांव के पास से गुज़र रहा था। उसने स्तेपी में लोगों की भीड़ देखी और समझ गया। घुड़दौड़ होने जा रही है। "क्यों न हम भी घुड़दौड़ में भाग लें?" उसने सोचा। उसने एक शिकारी कुत्ते के साथ-साथ अपने बछेड़े को दौड़ाकर उसकी गति का अनुमान लगाने का निश्चय किया।

उसने लगाम हिलायी, घोड़ा चाल बदलकर दुलकी चलने लगा। कुत्ता उसके पीछे-पीछे भागता रहा।

आरम्भ में बांके नौजवान को कुत्ता साथ-साथ भागता नज़र आया, पर बाद में वह पीछे छूट गया। बछेड़े की झबरी अयाल पर झुककर बांका घुड़सवार बीच-बीच में मुड़कर पीछे देखता रहा, ख़ुशी के मारे उसका दिल उछला पड़ रहा था: घोड़ा इतनी सहजता से सरपट भाग रहा था मानो स्तेपी पर तैर रहा हो। कुत्ता पीछे छूट गया था।

घर लौटकर छोटे भाई ने सारी बात भाइयों को बतायी:

"हमारा बछेड़ा कमान से छूटे तीर की तरह उड़ता-सा भागता है। स्तेपी में मैंने उसे एक कुत्ते के पीछे दौड़ाया। बछेड़ा बहुत जल्दी उससे आगे निकल गया। मेरे ख़याल से बछेड़ा दौड़ में किसी भी प्रकार के क़दमबाज़ों और दुलकी चालवाले घोड़ों से मुक़ाबला कर सकता है।"

यह कहकर उसने भाइयों को बछेड़े को घुड़दौड़ में ले जाने का सुझाव दिया। वे इसके लिए तैयार हो गये। बछेड़ा रात भर सुस्ता लिया और सुबह तीनों भाई एक साथ घुड़दौड़ के स्थान के लिए रवाना हो गये।

घुड़दौड़ में दो घोड़े सर्वोत्तम थे – ये ख़ान बरक़ के घोड़े थे। कोई भी घुड़दौड़ उनके बिना नहीं होती थी, किसी भी घोड़े ने अपने मालिक की शान इतनी नहीं बढ़ायी जितनी

कि उन्होंने। भाइयों को इसका ज्ञान था, फिर भी उन्होंने अपनी क़िस्मत आज़माने का फ़ैसला कर लिया।

भाइयों को घुड़दौड़-स्थल पर पहुँचने पर यह देखकर बहुत दुःख हुआ कि उनके घोड़े का एक पैर थोड़ा लंगड़ा रहा है।

वे बहुत दुःखी हुए, किन्तु अपना निर्णय बदलने की इच्छा उन्हें नहीं हुई।

घुड़दौड़ आरम्भ हो गयी।

उसमें भाग लेनेवाले प्रत्येक आदमी ने घोड़े पर अपने बेटे को बिठाया, किन्तु भाई विवाहित नहीं थे, उनके बेटे नहीं थे, इसलिए उन्होंने अपने बछेड़े पर एक ग़रीब लड़के को बिठा दिया, जिसे गांव में ताज़शा बाला * के नाम से चिढ़ाया जाता था।

बायों के बेटे श्रेष्ठ क़दमबाज़ों तथा दुलकी चालवाले घोड़ों पर सवार होकर कारा-कोय की तलहटी की ओर चल दिये। घुड़दौड़ वहीं से शुरू होती थी।

उनके साथ ताज़शा बाला भी गया।

बायों के बेटे सारे रास्ते ग़रीब लड़के का मज़ाक़ उड़ाते रहे, उसे घोड़े से नीचे धकेलते रहे, उसके हाथों पर नोचते रहे और सिर से टोपी गिराते रहे। लड़के की आंखों में आंसू आ गये, मगर वह एक निश्चित समय तक सहता रहा।

जब सब कारा-कोय की तलहटी में पहुँचे, सारे घुड़सवार एक क़तार में खड़े हो गये, जब कि ताज़शा बाला को सबके पीछे खड़ा कर दिया गया।

घुड़दौड़ आरम्भ हुई। शुरू में ताज़शा बाला पिछड़ने लगा, पर शीघ्र ही उसका बछेड़ा तूफ़ान से भी तेज़ भागने लगा।

ताज़शा बाला ने पहले घुड़सवार से आगे निकलकर उसकी टोपी सिर से उतारकर अपने चोगे में छिपा ली। उसने सबके साथ ऐसा ही किया, जब तक कि सबको पीछे न छोड़ दिया। ख़ान बरक़ के घोड़े भी पीछे छूट गये।

दौड़ का अन्त समीप आता जा रहा था। लोग सबसे आगे सफ़ेद बछेड़े पर ताज़शा बाला को सरपट आते देख आश्चर्यचकित रह गये।

गांव के निकट पहुँचते समय घुड़सवारों को अपने-अपने पिता का नाम चिल्लाकर लेना था। लेकिन ग़रीब लड़के की समझ में नहीं आ रहा था कि उसे क्या करना चाहिए। "दौड़ ख़तम होने ही वाली है," वह सोचने लगा। "मुझे घोड़े के मालिकों का नाम लेना चाहिए या अपने अब्बा का?"

ऐसा सोचकर उसने हंसते, खुश होते पुकारा:

"तेपेन कोक!** तेपेन कोक!"

---

* ताज़शा बाला – यहाँ नटखट लड़का।

** तेपेन कोक – तेज़ सफ़ेद घोड़ा।

ख़ान बरक़ बहुत चिन्तित होकर घुड़दौड़ पर नज़र रखे हुआ था, उसे अपने घोड़ो की सबसे आगे रहने की आशा थी। लेकिन सफ़ेद बछेड़े को सरपट सबसे आगे दौड़ते देख उसके आश्चर्य का कोई ठिकाना न रहा।

"मेरी आखों को धोका तो नहीं हो रहा है?" उसने लोगों से पूछा। "क्या सचमुच खरसैला सफ़ेद बछेड़ा सबसे आगे है?"

"सच है! सच है! यह सबसे तेज़ घोड़ा आगे चल रहा है!" लोगों ने उत्तर दिया।

तब गुस्से से पागल हो उठे ख़ान बरक़ ने कहा:

"यह कमीना छोकरा रास्ते में शामिल हुआ है, हमने घुड़दौड़ में बछेड़े को नहीं उतारा था! फ़ौरन निकालो इसे!"

ख़ान के नौकर उसका हुक्म बजाने और बछेड़े को पकड़ने भागे। पर वह कहाँ उनके हाथ आनेवाला था! अब देर हो चुकी थी।

ग़रीब लड़के का स्वागत करने का साहस किसी को नहीं हुआ। केवल एक आज्ञात लड़की ने तेज़ सफ़ेद घोड़े की लगाम पकड़कर लड़के को घोड़े से नीचे कूदने में मदद की।

क्रुद्ध ख़ान बरक़ चिल्लाने लगा:

"इस घोड़े को जीता नहीं माना जायेगा, यह रास्ते में शामिल हुआ है!"

तब लड़का सफ़ेद टीले पर चढ़ गया और लोगों को सम्बोधित करता हुआ बोला:

"मैंने शुरू से ही घुड़दौड़ में भाग लिया है।"

लड़के ने चोग़े के पल्ले खोल दिये और सारे घुड़सवारों की टोपियां निकालकर ज़मीन पर पटक दीं:

"ये रही घुड़सवारों की टोपियां! पहचानते हैं? अगर मैंने घुड़दौड़ में भाग नहीं लिया, तो ये मेरे पास कहां से आयीं? जहाँ से मेरा तेज़ घोड़ा गुज़रा, वहाँ से मैं कुछ न कुछ उठाकर लाया हूँ!"

लोगों ने हर्ष-नाद के साथ विजेता का अभिनन्दन किया।

लज्जित ख़ान बरक़ मुड़ा और अपने कभी के नामी घोड़ों के ग़ुस्से में घूंसे मारकर वहाँ से चला गया।

भाइयों को इनाम में चालीस क़दमबाज़ घोड़े मिले। उन्होंने दस क़दमबाज़ बछेड़े पर सवारी करके स्तेपी की बड़ी घुड़दौड़ में विजयी होनेवाले ग़रीब लड़के को दे दिये।

तीनों भाई इस घुड़दौड़ के बाद सुखी जीवन व्यतीत करने लगे और शीघ्र ही उनका विवाह भी हो गया।

बछेड़े को अपने इलाक़े के लोगों में बहुत ख्याति मिली और आज भी पीढ़ी दर पीढ़ी "तेपेन कोक" लोक-कथा सुनाकर उसका यशोगान किया जाता है।



# अलदार-कोसे का स्वावलम्बी जीवन कैसे आरम्भ हुआ

कहते हैं, एक समय था जब दुनिया भूरे बछड़े के दायें सींग पर टिकी हुई थी, आकाश ऊंट की झूल से ज्यादा बड़ा न था, धरती घोड़े के सुम जितनी थी, भेड़िये घास खाते थे, भरद्वाज भेड़ों की पीठ पर घोंसला बनाते थे, जब घास की एक पत्ती तले घोड़ों के हज़ारों झुण्ड शरण ले सकते थे, पशु-पक्षियों की दुमें केवल निकलना शुरू ही हुई थीं, जब लोमड़ी न्यायप्रिय मानी जाती थी, सब विवादों की क़ाज़ी होती थी ...

न जाने उस ज़माने में या किसी और में स्तेपी में क़ोभिर नाम का एक सफ़ेद दाढ़ी-वाला बुज़ुर्ग अपने जीवन के अन्तिम दिन काट रहा था। उसके तीन बेटे थे। एक बार क़ोभिर ने अपने बेटों से कहा:

"मेरे बच्चो, मैं बिलकुल कमज़ोर हो गया हूँ, मेरा आख़िरी पड़ाव छोड़कर जाने की घड़ी आ गयी है। मेरा अंतःकरण चश्मे के जल जैसा निर्मल है, – मौत से मैं नहीं डरता। लेकिन मरने से पहले इतना जानना चाहता हूँ, मेरे बेटो, कि तुम मेरे न रहने पर कैसे जीने का इरादा रखते हो और अपने लिए कैसा रास्ता चुनोगे। सोचकर जवाब दो। बस इतना याद रखो कि भला आदमी हमेशा अपने पीछे अच्छा रास्ता छोड़कर जाता है।"

बड़ा बेटा बोला:

"मुझे बचपन से ही ज़मीन से प्यार रहा है। खेत जोतने और अनाज उगाने से, जिससे लोगों को हमेशा भरपेट खाने को मिलता रहे, बेहतर काम कोई नहीं है।"

पिता ने उसको आशीर्वाद दिया:

"तुम किसान बनो, बेटा!"

मंझला बेटा बोला:

"मुझे तो चरवाहे का जीवन पसन्द है। मुझे घोड़ों, ऊँटों, भेड़ों, गायों और बकरियों से प्यार है। मुझे सबसे अधिक आनन्द पशुओं की देखभाल से मिलता है, जिससे कि लोगों को हमेशा मांस, दूध, किमिज़, कपड़े और तम्बू-घरों के लिए नमदा मिलते रहते हैं।"

क़ोभ्फ़िर ने मंझले बेटे को भी आशीर्वाद दिया :

"तुम चरवाहे बनो, बेटा !"

छोटा बेटा बोला :

"मुझे तो गाने, हंसने और दूसरों को हंसाने का शौक़ है ! बिना गीतों, चुटकुलों और चुभते मज़ाक़ों के जीवन भी कोई जीवन होता है ! मैं सारी दुनिया की सैर करूँगा, वहां जाऊँगा, जहाँ कोई न गया होगा, गांवों और चरागाहों की धूल छानूंगा, रास्तों पर घूमूंगा और कारवां-सरायों में जाऊँगा, बाज़ारों और मेलों का चक्कर लगाऊँगा, टूटी-फूटी झोंपड़ियों में और शाही महलों में रहकर देखूँगा। मैं धोखेबाज़ों को धोखा दूँगा, और धोखा खानेवालों का साथ दूँगा, अत्याचारियों को दुःख पहुँचाऊँगा, अभागों का दिल बहलाऊँगा, कामचोरों को बेवक़ूफ़ बनाऊँगा और मेहनतकशों का उत्साह बढ़ाऊँगा, बेधड़क बातों से घमण्डियों का घमण्ड चूर करूँगा और कमज़ोरों को सहारा देकर उठाऊँगा। सैकड़ों लोग मुझसे घृणा करेंगे, पर हज़ारों मेरे दोस्त बन जायेंगे। और लोग मेरा नाम – अलदार-कोसे * – शायद कभी न भूल पायें।

वृद्ध ने बेटे की बात सुनी और मुस्करा पड़ी :

"तुमने बहुत अच्छी बात कही, बेटा। प्रकृति ने तुम्हें हालांकि दाढ़ी नहीं दी है, पर तुम्हें तीक्षण बुद्धि, विशाल हृदय, विनोदी स्वभाव और हाज़िरजवाबी दी है। वही करो, जो तुमने सोची है ! तुम्हारा नाम लेते ही दुष्ट भयभीत हो उठें, खीज उठें, सज्जन शान्त और हर्षित हो उठें, तुम्हारा नाम हर किसी की ज़बान पर रहे, पीढ़ी दर पीढ़ी, हर सदी में, हर कहानी में लिया जाता रहे। पिता के नाते मैं तुम्हें आशीर्वाद देता हूँ ! सदा सुखी रहो, अल्दार-कोसे !"

---

* अलदार-कोसे – शब्दशः बेदाढ़ी ठग, बेदाढ़ी मसख़रा। कज़ाखों में स्नेह व सम्मान-पूर्वक उसे 'अलदाकेन' के नाम से जाना जाता है।



# अलदार-कोसे ने जिन भगाया

अलदार-कोसे ने जूतों पर चर्बी मली, कमरबंद कसा, चोग़े के पल्ले उड़से और लम्बे सफ़र पर निकल पड़ा। वह कई दिन, कई रात, कई महीने, पूरे साल चलता रहा। अचानक एक गगनचुम्बी पहाड़ ने उसका रास्ता रोक लिया, लगा जैसे कोई दैत्याकार ऊंट सुनसान स्तेपी में बैठ गया हो।

अलदार-कोसे रुककर सोचने लगा, पर तुरन्त मन ही मन कह उठा:

"मनुष्य के लिए कुछ भी असम्भव नहीं है। सख़्त से सख़्त लोहा लोहार के घन से मोड़ा जा सकता है। दृढ़संकल्पी सूई से भी कुआँ खोद सकता है। नहीं, मैं रास्ता नहीं बदलूंगा, खड़ी चढ़ाई से पीछे नहीं हटूंगा..."

उसने रात वहीं गुज़ारी, सारा जाड़ा वहीं बिताया और वसन्त में काम में जुट गया: चट्टानें तोड़ीं, सीढ़ियां बनायीं, एक-एक क़दम करके ऊपर ही ऊपर चढ़ता गया।

वह चिरप्रतीक्षित घड़ी भी आ गयी – अलदार-कोसे ने पर्वत की चोटी पर क़दम रखा। उसे उज्ज्वल सूरज दिखाई दिया, वह ख़ुशी से चीख़ उठा और पत्थरों पर गिरकर घोड़े बेचकर सो गया। उसकी नीन्द खुली, तो देखा: बायग़ीज़ चिड़िया उसके सीने पर बैठी सिर घुमा रही है, पर साफ़ कर रही है। अलदार-कोसे ने चिड़िया को परों से पकड़ लिया।

"यह हुआ मेरा पहला शिकार!" वह हंसने लगा। "तू डर नहीं, बायगीज़, मैं तुझे कुछ नुक़सान नहीं पहुँचाऊंगा। पर तुझे मेरे साथ सैर पर चलना पड़ेगा..." उसके मस्तिष्क में सैकड़ों विचार, सैकड़ों योजनाएँ उपज रही थीं।

अलदार-कोसे नीचे घाटी में उतरने लगा और सम्मोहित-सा देखता रह गया: हरे-भरे ढलान, पुष्पित चरागाह, वादी में कलकल करता बहता निर्मल चश्मा! चश्मे के किनारे एक नया, सफ़ेद-झक तम्बू-घर लगा था, और उसके ऊपर धुएँ के पारदर्शी छल्ले उठ रहे थे।

"यह दोस्त का घर है या दुश्मन का? यहाँ लोग रहते हैं या भयानक देव? तम्बू-घर में जाऊँ या उसे घूमकर चलता बनूँ?" अलदार सोचने लगा।

उसने दबे पांव दरवाज़े के पास जाकर दरार में झांका, देखा: बेलबूटेदार नमदे पर दो जनें – एक मर्द और एक औरत बैठे क़िमिज़ पी रहे हैं, चर्बीदार भेड़ का गोश्त खा रहे हैं, फुसफुसाकर बातें कर रहे हैं और एक दूसरे को आंख मार रहे हैं।

"अरे, लगता है, यहाँ दावत उड़ाई जा रही है! और जहाँ दावत हो, वहीं मेहमान भी होते ही हैं। अन्दर जाता हूँ!"

"आ ऽऽ कछीं!" अलदार ने छींक दिया।

"अरे बाप रे!" स्त्री ने हाथ पर हाथ मला। "यह तो मेरा घिनौना पति आ पहुँचा है। जल्दी से छिप जाओ!"

बांका नौजवान, जो उसके साथ इश्क़ लड़ा रहा था, सारे तम्बू-घर में इधर-उधर भागा और चादर के नीचे सन्दूक देखकर पलक झपकते उसमें घुस गया और उसका ढक्कन बंद कर लिया।

"समझ गया," सोचकर अलदार ने सिर हिलाया और देहलीज़ लांघी।

"सलाम, खातून! मेहरबानी करके थके राही को अपने चूल्हे के आगे सुस्ता लेने दो।"

स्त्री ने वितृष्णा से उसकी ओर देखा।

"तुम्हें शैतान यहाँ लाया है, बिनबुलाये मेहमान! तुमने मुझे कितना डरा दिया!"

पर अलदार-कोसे तब तक सम्मानित स्थान पर आलथी-पालथी मारकर बैठ चुका था और उसके पूरा चेहरा खिल रहा था।

"मुस्करा क्यों रहे हो?" गृहणी ने खीजकर पूछा, पर मन-ही-मन कहा: "इस बदमाश के दिमाग़ में कोई चाल है..."

"मैं तो क़िमिज़ के इस बरतन और गोश्त की उस रक़ाबी को देखकर मुस्करा रहा हूँ।" अलदार-कोसे ने मधुर स्वर में कहा।

"तो खा-पी लो और जल्दी से दफ़ा हो जाओ!"

"खा-पी लो" दबी ज़बान से कहिये, तो भी अलदार सुन लेता था, लेकिन "दफ़ा हो जाओ" चाहे चीख-चीखकर कहिये, पर वह बहरा बना रहता था। अलदार सरककर दस्तरखान के पास आ गया और उस पर रखा सारा खाना साफ़ करने लगा। खूब छककर खा-पीकर वह वहीं बेलबूटेदार नमदे पर पसरकर लेट गया।

औरत ने जब देखा कि राही खिसकने का नाम भी नहीं ले रहा, तो उसने एक सिक्का निकाला और बोली:

"यह लो एक तंगा, आवारा! उठाओ और यहाँ से दफ़ा हो जाओ!"

अलदार-कोसे बख़्शिश के लिए पूरे एक घंटे या शायद उससे भी ज़्यादा देर तक धन्य-वाद देता रहा और फिर बोला:

"जाता हूँ, खातून, जाता हूँ... बस ज़रा अपनी पेशीनगो चिड़िया को रास्ते के लिए चुग्गा खिला दूँ," और उसने बायग़ीज़ को चूरा चुगने के लिए दस्तरख़ान पर छोड़ दिया।

बायग़ीज़ चुगती रही, समय बीतता रहा, गृहणी खीजती रही और अलदाकेन खीसें निपोड़ता रहा।

अचानक तम्बू-घर के बाहर एक घोड़ा हिनहिनाया। दरवाज़ा खुला। तम्बू-घर का मालिक – बाय अन्दर आया और दंग रहकर खड़ा रह गया।

"यह अजनबी कौन है, बीवी? यह कौन-सी चिड़िया है इसके पास?"

स्त्री मुँह खोलने भी न पायी कि अलदार-कोसे उससे पहले बोल उठा :

"मोहतरम बाय, मैं एक घुमक्कड़ बक्सी हूँ – जादूगर और पेशीनगो। और मेरी चिड़िया – पेशीनगो चिड़िया है। इसे सारे राज़ मालूम है, यह भूत भी बता सकती है और भविष्य भी। चाहो तो बताऊं कि तुम पर कौन-सी मुसीबत आनेवाली है?"

बाय ने घमण्ड से अपरिचित पर नज़र डाली और चूल्हे के आगे, जहाँ थोड़ी देर पहले अलदार-कोसे आराम से लेटा था, बैठ गया और बोला :

"अगर तुम सचमुच पेशीनगो होते, तो तुम्हें मालूम होता कि इस इलाक़े में मुझसे धनी कोई नहीं है। मेरे पास चार तरह के मवेशी हैं : * घोड़े, गायें, ऊँट और भेड़ें – अनगिनत हैं। जिसकी देग, उसकी तेग। मुझ पर कौन-सी मुसीबत आयेगी!"

"ओह, मेरे बाय," अलदार-कोसे उपदेशात्मक स्वर में बोला, "मुसीबत कभी कहकर थोड़े ही आती है..."

"तुम इशारा किस तरफ़ कर रहे हो?" बाय तकिये का सहारा लेकर बोला। "तुम्हें कुछ मालूम है?"

"मालूम है, पर सारा नहीं। पेशीनगो चिड़िया सब जानती है।"

"अगर चिड़िया जानती है, तो बताये। चलो बताओ!"

और भविष्य-वाणी का अनुष्ठान आरम्भ हो गया। अलदार-कोसे सिर पर चिड़िया बिठाये बगूले की तरह तम्बू-घर में चक्कर लगाने लगा, अजीब-से बोल बोलने लगा, चीज़ें उठा-उठाकर चारों ओर फेंकने लगा... चिड़िया चहचहाने लगी, अलदार चिल्लाने लगा :

"पेशीनगोई कर, जादूई चिड़िया, पेशीनगोई कर!"

बाय आंखें निकाले देखता आश्चर्यचकित रह गया : "ऐसा बक्सी मैंने कभी नहीं देखा। शायद इसकी पेशीनगोई से कुछ फ़ायदा ही हो जाये।"

---

* किसी व्यक्ति के पास चार तरह के मवेशी होना, उसकी समृद्धि का प्रतीक माना जाता था।

अलदार-कोसे उत्तरोत्तर तेज़ी से चक्कर काटने लगा, फिर आगे को गरदन निकाले रुक गया और डरावनी आवाज़ में फुसफुसाया :

"ओ बाय, हालत बहुत ख़राब है!"

बाय का चेहरा उतर गया।

"क्या हुआ?"

अलदार बोला :

"चिड़िया कहती है : 'पीले सन्दूक़ में मुसीबत रेशमी गद्दे पर लेटी है। इसका मतलब है कि जिन, बाय, तुम्हारे घर के अन्दर छिपा बैठा है। उसे भगाना चाहिए!"

बाय कांपने लगा, पर फिर भी सन्देहपूर्वक अलदार को बार-बार देखता रहा : "यह बक्सी कहीं ठग तो नहीं है? जिन की बात बताकर यह मुझे बेवक़ूफ़ तो नहीं बना रहा है? फिर भी देखता हूँ आगे क्या होता है।"

किन्तु प्रकट में बोला :

"निकाल भगाओ उसे, प्यारे, निकाल भगाओ!"

अलदार-कोसे जानता था कि उसे क्या करना होगा। उसने डोलची उठाकर चूल्हे पर चढ़े गरम पानी के देग में डुबोयी, दबे पांव सन्दूक के पास पहुँचा और ढक्कन थोड़ा-सा उठाकर दो बार उस में गरम पानी के छींटे मार दिये। तत्क्षण सन्दूक का ढक्कन क़ब्जों समेत उखड़कर दूर जा गिरा, और खौलते पानी से जला बांका नौजवान निकलकर एक छलांग में तम्बू-घर से बाहर भाग गया।

भौचक रह गये बाय की ऊपर की साँस ऊपर और नीचे की नीचे रह गयी। युवा पत्नी क़ालीन के नीचे दुबक गयी। और अलदाकेन का हंसी के मारे दम उखड़ा जा रहा था।

बाय को होश आया और वह लपककर अलदार को गले लगाने लगा :

"हज़ार बार शुक्रिया तुम्हारा, मेरे प्यारे! तुमने बला को घर से बाहर भगा दिया! तुम न होते, तो बुरा जिन मुझे मार डालता। तुम्हें मैं तुम्हारी मेहनत का इनाम दूँगा। मेरे झुण्ड में एक घोड़ा है, घोड़ा नहीं, उसे भालू कहना चाहिए। उसे ले लो!"

अलदार ख़ुशी से उछल पड़ा, पर बाय थोड़ी देर चुप रहकर आगे बोला :

"जिन मेरे घर में दुबारा न आ बसे, – सब हो सकता है, प्यारे दोस्त! – इसलिए तुम पेशीनगो चिड़िया मुझे बेच दो। बहुत अच्छी क़ीमत दूँगा।"

अलदार ने हाथ हिला दिये :

"तुम क्या कहते हो, बाय, इसके बारे में तो सोचो भी मत! बिना पेशीनगो चिड़िया के तो मेरी सारी ज़िन्दगी में घुप अंधेरी रात से भी ज़्यादा अंधेरा छा जायेगा!"

बाय पीछा नहीं छोड़ रहा था, और अलदार मान ही नहीं रहा था। बहस रात तक चलती रही, अन्त में अलदार तैयार हो गया :

"जैसी तुम्हारी मर्ज़ी – मैं चिड़िया तुम्हारे पास छोड़ रहा हूँ, बाय! मैं झूठ नहीं

बोलता: मैंने इसे चालीस घोड़े देकर ख़रीदा है। चिड़िया का मालिक अभी तक रोता है कि उसने इसे सस्ते में बेच दिया। लेकिन मुझे नफ़ा कमाने का लालच नहीं है। जितने में ख़रीदा, उतने में ही बेच रहा हूँ। चालीस घोड़े दो, – और पेशीनगो चिड़िया तुम्हारी हो जायेगी!"

बाय आंखें झपकाने लगा, मानो किसी ने उसकी आँख में उंगली घुसेड़ दी हो।

"आह! तुम क़ीमत बहुत ज़्यादा मांग रहे हो। घोड़ा आख़िर हिरन-मूसा तो होता नहीं।"

"तुम्हारी मर्ज़ी, मैं तुम्हें माल ख़रीदने को तो कह नहीं रहा हूँ। पेशीनगो चिड़िया कोई गौरैया तो होती नहीं!"

बाय ने देखा: इधर गिरूँ तो कुआं, उधर गिरूँ तो खाई।

"तीस घोड़े दूँगा," वह बोला।

"तीस कम हैं। चालीस!"

"तीस!"

"चालीस!"

दो चलते पुर्ज़े अगर बहस करने लगें, तो क्या सौदा जल्दी पट सकता है? बाय के तम्बू-घर में पूरे महीने नहीं, पूरे साल शोर मचता रहा। वे आते, चले जाते, सौदे-बाज़ी करते, मोल-तोल करते, हाथ पर हाथ मारते। आख़िर बाय से न रहा गया। उसने माथे से पसीना पोंछा और बोला:

"चलो, चालीस ले लो! पेशीनगो चिड़िया मेरी हुई!"

अलदाकेन ने न जाने ख़ुशी के मारे या दुःख से, सचमुच या दिखावे के लिए रो-रोकर सारा तम्बू-घर गुंजा दिया और चिड़िया को सीने से लगाकर उससे विदा लेने लगा:

"अलविदा, दोस्त, अलविदा, पेशीनगो चिड़िया! तेरे बिना मैं दुनिया में कैसे जिऊँगा? मुझ अकेले को अब चैन कहाँ मिलेगा?"

अलदार-कोसे पूरे हफ़्ते भर चिड़िया से विदा लेता रहा। वह आनन्द से रहता रहा, क़िमिज़ पीता रहा, क़ज़ी* खाता रहा, गुदगुदे बिस्तर पर सोता रहा, जब तक कि उसके दिल ने न कह दिया: "रुका पानी सड़ने लगता है। काफ़ी दिन बंधा खड़ा रहनेवाला तेज़ घोड़ा बछेड़े तक को दौड़ में नहीं पछाड़ सकता। दुनिया के रास्ते अनन्त हैं, जब कि आदमी की ज़िन्दगी चार दिन की है।"

तब उसने भालू जैसे घोड़े पर सवार होकर गाना छेड़ दिया और डण्डे से बाय के घोड़ों के सांड को हांक दिया।

शाम के समय उसकी नज़र एक नौजवान पर पड़ी।

---

* क़ज़ी – घोड़े के मांस से बना सॉसेज जो काफ़ी अर्से तक धुएं में संभलकर रखा जाता है।

"ऐ दोस्त," अलदार-कोसे ने उसे आवाज़ दी, "तुम पैदल क्यों जा रहे हो? तुम्हारा घोड़ा कहाँ गया?"

"घोड़ा था, पर नहीं रहा," नौजवान ने दुःखी स्वर में उत्तर दिया। "क़ाराक़ूर्त* ने उसे काट लिया। घोड़ा मर गया..."

"यह बात है!" अलदार बोला। "तो फिर मेरे झुण्ड में से कोई घोड़ा अपने लिए चुन लो। कोई भी ले सकते हो! तुम्हें एक तेज़ घोड़ा भेंट करता हूँ।"

अगले दिन अलदार-कोसे को फिर एक पथिक मिला, वह एक अधेड़ आदमी था।

"ऐ चचा, पैदल क्यों जा रहे हो? क्या घोड़ा नहीं है?"

"कल तक मेरे पास एक बढ़िया घोड़ा था, लेकिन आज... बायों के बेटों ने घोड़ा रास्ते में मुझसे छीन लिया। मैं बाल-बाल बच पाया हूँ..." आदमी ने उत्तर दिया।

"ग़रीबों को लूटनेवाले उन डाकुओं को कभी अपना बाप और रिश्तेदार देखना नसीब न हो!" अलदार ने गुस्से में सोचा और प्रकट में कहा। "पर तुम दिल छोटा मत करो! मेरे झुण्ड में से एक घोड़ा ले लो, और जहाँ तुम्हें जाना है, चले जाओ।"

तीसरे दिन अलदार-कोसे को एक बहुत बूढ़ा आदमी मिला। वृद्ध लाठी टेकता बड़ी मुश्किल से पैर घिसटता चल रहा था।

"बाबा," अलदार-कोसे ने कहा, "बुढ़ापे में स्तेपी पैदल पार करना आसान नहीं होता। क्या आपके पास घोड़ा नहीं है?"

"मैं सारी ज़िन्दगी, जब तक मेरी ताक़त जवाब न दे गयी, बाय के घोड़े चराता रहा। पर अपना घोड़ा कभी न ख़रीद सका। यही बात है, बेटा..."

"ठहरिये, बाबा," अलदार ने उसे रोका, "जल्दी मत करिये! मेरे झुण्ड में से एक घोड़ा ले लीजिये। जो भी पसन्द आये, वही आपका। मना मत करिये! इजाज़त दें, तो मैं आपको बिठा दूँ..."

ज्यों-ज्यों अलदार-कोसे आगे बढ़ता गया, त्यों-त्यों उसके ढोर के घोड़े कम होते गये। इकतालीसवें दिन उसके पास आख़िरी घोड़ा बचा, वही, जिस पर वह सवार था।

तभी अलदार ने देखा: स्तेपी में चिड़ियों को भयभीत करती एक युवती भागी जा रही है।

"क्या हुआ? तुम किस से बचकर भाग रही हो, सुन्दरी?"

"मौत से!" लड़की ने झर-झर आंसू बहाते हुए कहा। "मेरे अब्बा ने मुझे एक बूढ़े अमीर को बेच दिया... जब कि मैं एक दिलेर नौजवान चरवाहे को प्यार करती हूँ। और वह भी मुझे प्यार करता है... उसी के पास भागकर जा रही हूँ। पीछा करनेवालों से बच गयी – तो ग़रीबी में भी सुखी रहेंगे। पकड़ी गयी, तो दोनों जान से मारे जायेंगे!"

---

* क़ाराक़ूर्त – ज़हरीली मकड़ी।

अलदाकेन फ़ौरन घोड़े से कूदकर उतर गया।

"प्यारी बहन," वह स्नेहपूर्वक मुस्कराया, "जीवन के आरम्भ में उसके अन्त के बारे में सोचना पाप होता है। घोड़े पर सवार हो जाओ और सरपट अपने प्रियतम के पास पहुँच जाओ! इस घोड़े पर सवार रहते दुःख और मृत्यु तुम तक पहुँच भी नहीं पायेंगे। ख़ुशी से पूरे सौ साल जियो!"

और अलदार-कोसे आगे पैदल चल दिया। वह मज़े से डग भरता, स्तेपी पर नज़र दौड़ाता, सूरज को देखता और भरद्वाज की तरह गीत गाता चलता रहा, उसे न इसकी चिन्ता थी कि आगे उसका क्या होगा और न इस बात का दुःख कि उसने अभी-अभी क्या किया था।

---



# अलदार-कोसे और शैतान

न जाने सच था या झूठ, पर शैतान स्तेपी में मंडरा रहा था। वह लोगों के साथ बहुत बुरा करता था। जहाँ वह पहुँचता, वहीं मुसीबत आ जाती। फिर भी लोग सहन करते आ रहे थे। वे सब उस दुष्ट से डरते थे और सोचते थे: दुनिया में शैतान से बढ़कर ताक़तवर और चालाक कोई नहीं है। जब ख़ुद अल्लाह ही उसे क़ाबू में नहीं रख सकता, तो फिर बन्दे की तो बिसात ही क्या?

और शैतान इसी का पूरा लाभ उठाता था: "दबते को सब दबाते हैं।" शैतान क्या बूढ़े, क्या बच्चे, क्या घुड़सवार, क्या पैदल, सभी का जैसे चाहता, मज़ाक़ उड़ाता रहता। पर उसके भी काले दिन आये।

लेकिन शैतान को मुंह की किसने खिलाई? सुनिये, तो जान जायेंगे।

शैतान स्तेपी में मंडरा रहा था। उसने देखा: नदी किनारे, ऐन कगार पर कोई बेदाढ़ी लेटा हुआ है। वह कमीज़ और पाजामा पहने है, उसके पैर नंगे हैं और उसने सिरहाना हाथों का लगा रखा है। कोई सोच सकता था कि मुरदा है, पर कैसे सोच सकता था, जब बेदाढ़ी के खर्राटों से किनारे की झाड़ियाँ ऐसे झुकी जा रही हों, जैसे तेज़ हवा चल रही हो।

"ठीक है, ज़िन्दा है, तो क्या हुआ," शैतान ने खीसें निपोड़कर हाथ से हाथ मला, "अभी मुरदा हो जायेगा।"

वह दबे पांव निद्रामग्न व्यक्ति के पास पहुँचा और उसने उसे कगार से नीचे धकेल दिया। पर तभी अचानक दो फ़ुर्तीले हाथ शैतान की गरदन के इर्द-गिर्द फंदे से भी ज्यादा मज़बूती से लिपटकर जकड़ने लगे, और वह भी उस आदमी के साथ नीचे पानी में गिर गया।

"छोड़ दो," शैतान ने चिरौरी की, "वरना दोनों मारे जायेंगे।"

"छोड़ूँगा तब, जब मुझे पानी से निकालोगे," आदमी ने कहा।

वे दोनों पानी में काफ़ी देर तक ग़ोते खाते रहे। शैतान की समझ में बात आ गयी: वह मज़बूत हाथों की पकड़ से नहीं छूट सकेगा। उसे आदमी के आगे झुकना पड़ा: वह बेदाढ़ी को निकालकर किनारे पर ले आया।

दोनों ने थोड़ी देर बैठकर दम लिया, थोड़ा बदन सुखाया। फिर शैतान बोला:

"इस बार तो तुमने मुझे बेवक़ूफ़ बना दिया, पर फिर कभी नहीं बना सकोगे। मेरे साथ दुनिया घूमने चलोगे, देखते हैं कौन ज़्यादा अक़्लमंद है?"

"बड़ी ख़ुशी से," बेदाढ़ी ने उत्तर दिया।

शैतान को ऐसे उत्तर की आशा न थी।

"क्या सचमुच तुम यही सोचते हो कि तुम चालाकी में मुझे मात दे सकते हो? तुमने मुझे पहचाना या नहीं? अरे, मैं शैतान हूँ। और तुम कौन हो?"

बेदाढ़ी ने शैतान पर नज़र डालकर खीसें निपोड़ीं और गाने लगा:

लोमड़ी से भी ज़्यादा हो चतुर शैतान तुम,
और मैं सब लोगों का जैसा हूँ, आज इनसान हूँ।
मुझ को सब कहते हैं अलदार-कोसे, तुम भी जान लो,
मैं नहीं शैतान, बाय, ख़ान या सुलतान हूँ!

अलदार-कोसे और शैतान स्तेपी में जा रहे थे। उन्होंने छः घाटियां और छः दर्रे पार किये, छः कुओं का पानी पीया। उन्हें कारवां के रास्ते में सातवें कुएँ की जगत पर एक बटुआ मिला।

शैतान कहने लगा:

"मुझे मिला है!"

अलदार ने कहा:

"नहीं, मुझे मिला है!"

दोनों में बहस छिड़ गयी। शैतान बोला:

"बटुआ उसी को मिलेगा, जो हम दोनों में उम्र में बड़ा होगा।"

"ठीक है," अलदार-कोसे मान गया।

शैतान ख़ुश होने लगा: "अलविदा कहो इन पैसों को, अलदाकेन।" पर प्रकट में बोला:

"मैं जब पैदा हुआ था, दुनिया बने केवल सात साल हुए थे।"

अलदार-कोसे ने हाथ पर हाथ मारा और फूट-फूटकर रोने लगा:

"हाय रे! हाय रे!"

शैतान सन्न रह गया:

"क्या दुःख है तुम्हें? तुम रो क्यों रहे हो?"

"ओह, शैतान, तुमने अपनी बात से मेरा दिल दुखा दिया। मुझे अपने बड़े बेटे की याद आ गयी। मेरा बेटा मर गया। और वह तुम्हारी उम्र का था। लगता है, तुम दोनों एक ही समय पैदा हुए थे।"

और अलदार-कोसे सुबकियाँ भरते-भरते बटुआ अपनी कांख में ठूँसने लगा।

शैतान केवल आंखें मिचमिचाता रह गया। कोई कैसे भी हिसाब क्यों न लगाये, हर तरह अलदार-कोसे का कहना ठीक था: अभी तक कभी ऐसी तो हुआ नहीं कि बेटा अपने बाप से उम्र में बड़ा हुआ हो।

अलदार-कोसे और शैतान चलते गये, चलते गये। कड़ाके की गर्मी पड़ रही थी, सफ़र था लम्बा। अलदार पैदल चलता-चलता ऊब गया। "शैतान पर," उसे सूझी, "सवारी कैसे की जाये? इस झबरे को बुद्धू बनाने की कोशिश करता हूँ।" वह बोला:

"ऐ शैतान, हमें यह उबाऊ रास्ता छोटा करना चाहिए या नहीं?"

शैतान समझ न पाया।

"बेवक़ूफ़ी मत करो, इसे छोटा कैसे किया जा सकता है?"

"बहुत आसान है। तुम्हें गाने याद हैं?"

"याद हैं।"

"तो आओ, चलते-चलते अयतीस* खेलते हैं। पहले मैं गाऊँगा, फिर तुम। जिसका गीत लम्बा होगा, वही जीतेगा।"

शैतान की आँखें चमक उठीं।

"ठीक है, अलदार-कोसे। गाने से हर तरह का रास्ता छोटा हो जाता है। शुरू करो अयतीस। पर अपनी हार की तैयारी पहले ही कर लो। इनसान शैतान को गाने में कभी मात नहीं दे सकता।"

"मुझे हारने का डर नहीं है," अलदार-कोसे ने कहा, "पर मुश्किल यह है कि मैं पैदल चलता नहीं गा सकता। चलो, यह तय रहा: जब तक मैं गाऊँगा, तुम मुझे पीठ पर बिठाकर ले चलोगे, और जैसे ही मेरा गीत खतम होगा, मैं तुम्हें बिठाकर ले चलूँगा। ठीक है?"

"ठीक है!"

---

* आयतीस – आशु – कवियों की प्रतियोगिता

अलदाकेन झट से उछलकर शैतान की पीठ पर सवार हो आराम से जम गया और अपने गाने से सारी स्तेपी गुंजाने लगा :

"होय-होय-होय-होय-होय-होय ! .."

समय बीतता रहा, सूरज दोपहर बाद ढलने लगा, शैतान दुलकी चाल से आगे ही आगे भागता रहा, पर अलदार-कोसे का गाना खतम होने को न था।

"होय-होय-होय-होय ..."

शैतान पस्त हो गया।

"तुम्हारी 'होय-होय'," शैतान हांफ़ता हुआ बोला, "कब खतम होगी, अलदारकोसे?"

अलदार बोला :

"ढोओ मुझे, शैतान, ढोओ। मेरा गीत बहुत लम्बा है। 'होय-होय' तो सिर्फ़ शुरुआत है। फिर 'होय-होय' के बाद 'दोय-दोय' शुरू होगी ..."

फिर वह और भी ज़ोर से गला फाड़कर गाने लगा :

"दोय-दोय-दोय-दोय-दोय ! .."

इस तरह अलदाकेन ने शैतान से उतरे बिना सारी विशाल स्तेपी एक छोर से दूसरे छोर तक पार कर डाली।

स्तेपी के छोर पर एक खेत था, खेत के बीच एक पुराना हल पड़ा था। अलदार-कोसे ने शैतान से कहा :

"चलो, देखते हैं, कौन ज़्यादा ताक़तवर है – तुम या मैं?"

"देखते हैं। लेकिन कैसे?"

"वह हल देख रहे हो? तुम उसे आगे खींचोगे, और मैं – पीछे। जो पहले थकेगा, वही हारा माना जायेगा।"

अलदार ने शैतान को जोत दिया। शैतान हल खींचने लगा, जीतोड़ ज़ोर लगाने लगा. उसकी ज़बान बाहर निकली पड़ने लगी, वह अपने झबरे हाथों से पसीना पोंछता जा रहा था, जब कि अलदार-कोसे हल के पीछे-पीछे चलता उसके दस्ते को दबा-दबाकर हलरेखा बनाता जा रहा था। चाहे जोताई अच्छी हुई हो या खराब, लेकिन अलदाकेन ने खेत शैतान से जोत डाला।

अन्त में शैतान थककर चूर हो गया, मुँह के बल ज़मीन पर गिर पड़ा, साँस भी उसे मुश्किल से आ रही थी।

अलदार-कोसे उसकी जोत खोलकर उस पर हंसने लगा :

"अब मालूम पड़ गया कि तुम कैसे पहलवान हो। मैं तो नाम को भी नहीं थका हूँ। मैं अभी और दस शैतानों से मुक़ाबला कर सकता हूँ।"

उन्होंने खेत में गेहूँ बोया। जब गेहूँ पक गया, उन्होंने उसे काटकर गाह लिया। अलदार-कोसे ने अनाज का एक ढेर लगा दिया और पयाल की गंजी बांध दी।

"चलो," उसने कहा, "चुन लो शैतान: छोटा ढेर लोगे या बड़ा?"

"बड़ा लूँगा! बड़ा लूँगा!" शैतान गंजी की तरफ़ लपका।

"ठीक है, बड़ा ले लो।"

अलदार ने गेहूँ बेच दिया और बिक्री से मिले पैसों से कपड़े-जूते ख़रीदकर पहन लिये, जब कि शैतान अपनी पयाल लिए जैसा था, वैसा ही रह गया।

शैतान अलदार-कोसे से नाराज़ हो गया।

"तुमने मुझे धोखा दिया। मैं तुमसे लड़ना चाहता हूँ," उसने सहयात्री से कहा।

"लड़ना चाहते हो, तो लड़ो, मैं इसके खिलाफ़ नहीं हूँ," अलदार-कोसे बोला। "लेकिन खुली स्तेपी में लड़ना बेकार होगा: किसी ने देख लिया, तो आकर छुड़ा देगा, मेल कराने लगेगा, और हम दोनों आखिर तक लड़ ही नहीं पायेंगे।"

वे एक सुनसान मिट्टी की झोंपड़ी में पहुँचे। रात उन्होंने वहीं गुज़ारी। सुबह अलदार-कोसे पूछने लगा:

"लड़ेंगे किस से? यहाँ तो बस एक फंदेवाला डण्डा है और एक चाबुक है। जिस पर तुम्हारा हाथ ज्यादा जमा हो, वही ले लो।

शैतान ने फंदेवाला डण्डा उठा लिया और सोचने लगा:

"आखिर है बुद्धू ही यह अलदाकेन। मैं अभी इसकी पसलियां तोड़ डालता हूँ! जब तक डण्डा मेरे हाथ में रहेगा, क्या वह मुझे चाबुक से छू भी सकेगा?"

लड़ाई शुरू हुई। शैतान ने ज़ोरदार वार करना चाहा, पर लम्बा डण्डा दीवार में अड़ गया – न इधर खिसके, न उधर। जब कि अलदार-कोसे शैतान पर टूट पड़ा और उसकी झबरी पीठ पर पूरी ताक़त से चाबुक फटकारने लगा। शैतान डण्डा पटककर झोंपड़ी में पागल भेड़ की तरह इधर-उधर भागने लगा।

"नहीं," वह चिल्लाने लगा, "मैं यह नहीं मानूंगा! तुमने मुझे फिर धोखा दे दिया! चलो अब हथियार बदलते हैं और स्तेपी में लड़ते हैं!.."

दोनों खुले में पहुँचे। शैतान के हाथ में चाबुक था, अलदार के हाथ में – डण्डा। वे एक दूसरे से दूर हटने लगे। शैतान चाबुक उठाकर मार भी न पाया था कि अलदाकेन ने उसकी पसलियों पर ऐसा वार किया कि उसके पैर लड़खड़ा गये...

शैतान ने फिर कभी अलदार से न कभी बहस की, न ही झगड़ा। वह विनम्र और उपकारी हो गया, हर बात में सहयात्री के आगे झुकने लगा, उसकी हाँ में हाँ मिलाने लगा। पर दिन-रात उससे मन-ही-मन द्वेष रखने लगा। उसने अपनी अन्तिम चाल चलने की ठानी, मित्र का ढोंग रचकर शत्रु को मारने की सोची।

एक बार शैतान बोला:

" अलदाकेन, मैं तुम्हारी बहुत-से मज़ाक़ और कारस्तानियों का शिकार हो चुका हूँ, पर दिल में तुम्हारे खिलाफ़ ज़रा भी बुरा नहीं सोचता हूँ। मैं तुम्हें प्यारे दोस्त, तुम्हारी दिलेरी, फुर्ती और विनोदी स्वभाव के कारण प्यार करता हूँ। मैं तुम्हारे लिए सब कुछ करने को तैयार हूँ, शैतान के वचन पर विश्वास करो, अब हम सदा दोस्त रहेंगे! हाँ, दोस्त के नाते तुम मुझे बता दो कि क्या दुनिया में कोई ऐसी चीज़ नहीं है, जिससे तुम मर सको। या तुम अमर हो?"

अलदार ने उत्तर दिया:

"लोगों में से कोई भी अमर नहीं है, शैतान। मैं भी मरूँगा। लेकिन किससे मरूँगा, खुद जानते हुए भी तुम्हें बताते हुए डरता हूँ। यह एक महान रहस्य है।"

शैतान के कान खड़े हो गये।

"अलदाकेन, मेरे प्यारे दोस्त, ज़रा तो शर्म करो – तुम मुझ पर क्यों विश्वास नहीं करते हो? आखिर तुम तो मेरे लिए सगे भाई से भी बढ़कर हो! जब मुझे मालूम हो जायेगा कि तुम्हें किस चीज से खतरा है, तब मैं अपनी आंख की पुतली की तरह तुम्हें बचाकर रखूंगा, तुम्हारी रक्षा करूँगा। सच्चे मित्र से अपना रहस्य मत छिपाओ।"

अलदार-कोसे सोचता रहा, सोचता रहा और हाथ झटककर बोला:

"ठीक है, अब जो हो, सो हो, तुम्हें दोस्त के नाते सारी बात बताये देता हूँ।" और उसने शैतान के कान में फुसफुसाकर कहा: "मैं न तीर से डरता हूँ, न खंजर से, न भेड़ियों के दांतों से, न सांप के ज़हर से, न शैतानों की चालबाज़ियों से, न ही अल्लाह के खौफ़ से, पर मैं ताज़ा बाउरसक़ों से डरता हूँ। वे जितनी तर होंगी, उतनी ही खतरनाक होंगी! मैं उन्हीं से मर सकता हूँ..."

अलदार का रहस्य जानकर शैतान प्रकटतः खुशी से फूला न समा रहा था: नाचता हुआ-सा चल रहा था, बिलकुल पेट भरे बछड़े की तरह खुरों के बल कूद रहा था।

"अब मैं तुम्हारा काम तमाम कर दूँगा, 'दोस्त' अलदाकेन," शैतान ने हर्षित होकर सोचा, "अब तुम्हारी नकेल मेरे हाथ में है!"

रात को जब अलदार-कोसे डेरे पर सो गया, शैतान चुपचाप पहले एक गांव में, फिर दूसरे में जाकर कई तम्बू-घरों से एक पूरी बोरी बाउरसक़ भरकर भोर के क़रीब लौट आया। अलदार-कोसे निश्चिन्तता से सुलगते अलाव के पास लेटा खर्राटे भर रहा था। शैतान ने उसके लात मारी और ज़ोर से किकियाया:

"अब तुम जिन्दा नहीं बच सकते, बेदाढ़ी मसखरे! अब मैं एक बार में तुझसे हर बात का बदला ले लूँगा! यह बोरी देख रहे हो? इसी में तुम्हारी मौत है!"

अलदार थर-थर कांपने लगा और हाथों से मुँह ढककर भागकर झाड़ी के पीछे दुबक गया।

"ओह, शैतान, माफ़ कर दो, ओह, दया करो!"

पर शैतान कहने लगा:

"विनती मत करो, तुम पर दया नहीं की जायेगी!"

और वह अलदार पर बाउरसक़ पर बाउरसक़ फेंककर मारने लगा:

"यह ले! यह ले! यह ले!.."

पर अलदाकेन झाड़ी के पीछे छिपा हुआ बाउरसक़ लपक-लपककर मुँह में रखने लगा... वह वैसे ही कभी किसी काम में नहीं चूकता था, फिर खाने की तो बात ही छोड़िये।

शैतान की बोरी खाली हो गयी। दुष्ट ने चैन की सांस ली और झाड़ी के पीछे यह देखने लपका कि दुश्मन का क्या हुआ। उसने देखा – और उसके पैर लड़खड़ा गये: अलदार झाड़ी के पीछे घास पर आलथी-पालथी मारे बैठा मुँह में बची-खुची बाउरसक़ ठूंसे जा रहा था, और न जाने चर्बी के कारण या आनन्द के कारण वह बिलकुल सोने की सिल्ली के जैसे चमक रहा था।

"धन्यवाद, शैतान, तुमने मेरी बहुत अच्छी खातिरदारी की!" अलदार ने बूटों के मोज़ों पर हाथ पोंछते हुए कहा। "मैंने अरसे से इस तरह का नाश्ता नहीं किया था। किसी ने सच ही कहा है: 'दोस्त हो भला, मिलें तर माल, बुरा हो, तो हो जावे नाक लाल'..."

और वह खूब ज़ोर-ज़ोर से ठहाके लगाने लगा।

शैतान लाचारी और खीज के मारे रो पड़ा और सिर पर पैर रखकर अलदार-कोसे से दूर भाग गया। वह छलांगें लगाता हुआ जितनी दूर होता गया, अलदाकेन उतने ही ज़ोरदार ठहाके लगाता गया। वैसे उसकी जगह कोई और भी क्या हंसे बिना रह सकता था?

तब से स्तेपी में शैतानों का नाम-निशान तक नहीं रहा, सदा के लिए नहीं रहा। धूर्त्त प्राणी समझ गये कि इनसान सबसे अधिक चालाक, सबसे आधिक साहसी और सबसे अधिक बुद्धिमान है। अब शैतान का नाम केवल परीकथाओं में ही मिलता है।

---



# अलदार-कोसे की दावत

एक बार अलदार-कोसे को बाय के खेत में मजदूरी करनी पड़ी।

"कैसी कट रही है?" उसने अन्य कमेरों से पूछा।

"बुरा हाल है," उन्होंने उत्तर दिया, "गोश्त की खुशबू तक बिलकुल भूल गये।"

"दिल छोटा मत करो, मैं तुम्हें बाय के खर्चे पर गोश्त खिलाऊँगा।"

कमेरों ने केवल सिर हिला दिया:

"कभी उस घर का दरवाज़ा मत खटखटाओ, जिसमें कभी मेहमान नहीं आते हों, अलदाकेन, लोगों का यही कहना है।"

"मैं उससे मांगने का इरादा नहीं रखता। वह खुद देगा।"

"मन में क्या ठान ली, बेधड़क?"

"आंधी के आगे अच्छे-अच्छे झुक जाते हैं," अलदार-कोसे ने टाल-मटूल का उत्तर दिया।

उसी दिन न जाने कैसे और क्यों—बाय के रेवड़ का सबसे अच्छा मेढ़ा गड्ढे में गिर गया और उसकी टांग टूट गयी। बाय ने माथा पकड़ लिया:

"ओह, अलदार-कोसे, मेरा मेढ़ा मर जायेगा! क्या करूँ?"

"इसे जल्दी से ज़िबह कर दो!" कमेरे ने सलाह दी।

"पर दिल दुखता है: एक मेढ़ा कम हो जायेगा..." बाय बिसूरने लगा।

"अगर काटते दिल दुखता है, तो मरने दो अपनी मौत," अलदार-कोसे ने शान्तिपूर्वक कहा।

बाय के पास दूसरा चारा न रहा, उसने मेढ़े को काट डाला और हुक्म दिया:

"इसे बाज़ार ले जाकर महंगे दामों पर बेच दो।"

अलदार-कोसे ने कटी भेड़ को पीठ पर लादा और बाज़ार चल पड़ा। वहाँ चक्कर काटता वह आवाज़ लगाने लगा:

"ऐ नेक लोगो! मरा नापाक मेढ़ा एक अशरफ़ी में! जल्दी ख़रीदिये!"

लोग हंसने लगे:

"नहीं, अलदार-कोसे, इस बार तुम किसी को भी बेवक़ूफ़ नहीं बना सकोगे। हमें तुम्हारे नापाक मेढ़े का गोश्त नहीं चाहिए। इसे वहीं ले जाओ, जहाँ से लाये हो।"

अलदार-कोसे यही तो सुनना चाहता था।

वह बाय के पास लौट आया और आस्तीन से पसीना पोंछता हुआ बोला:

"गोश्त हमें, बाय, ख़ुद को ही खाना पड़ेगा। मेढ़े को कोई नहीं ख़रीदना चाहता। मैंने बेकार मेहनत की। कहते हैं, किसी को इसकी ज़रूरत नहीं है..."

बाय ने अपने नौकर पर विश्वास नहीं किया:

"ज़रूरत क्यों नहीं होगी! इतना अच्छा मेढ़ा है! इतना मोटा-ताज़ा मेढ़ा है! तुम झूठ बोलते हो, अलदार-कोसे! कल साथ बेचने जायेंगे।"

वे दोनों पौ फटते ही साथ बाज़ार रवाना हुए।

बाय आवाज़ लगाने लगा:

"ऐ भले लोगो! मेढ़ा ख़रीदिये! मेढ़ा किसे चाहिए?"

और अलदार-कोसे पीछे से आवाज़ लगाता:

"कलवाला मेढ़ा ख़रीदिये! वह वही मेढ़ा है! कलवाला मेढ़ा एक अशरफ़ी में लीजिये!"

लोगों से अब और सहन न हो सका:

"भागो यहाँ मे, निखट्टुओ! तुम्हें फूटी कौड़ी भी नहीं देंगे! अपने मेढ़े का गोश्त ख़ुद ही खाओ!"

फेरीवालों को बाज़ार छोड़कर जाना पड़ गया।

"अब क्या करें?" अलदार ने पूछा। "गोश्त खा लें या भेड़ियों के लिए ख़ंदक़ में फेंक दें।"

"सोचने दो, भाई, थोड़ा सोचने दो," बाय ने दुखी मन से जवाब दिया।

बाद में बाय ने सारे मज़दूरों को अपने तम्बू-घर में जमा किया और भाषण देने लगा:

"चरवाहो, मेरे बारे में अफ़वाहें उड़ाई जाती हैं कि मैं बुरा आदमी हूँ, लालची हूँ। मुझ पर तोहमत लगानेवाले उन बातूनियों को अल्लाह सज़ा देगा। आज तुम लोगों को मालूम पड़ जायेगा कि तुम्हारा मालिक कैसा है। मैं तुम्हारी बहुत अच्छी ख़ातिरदारी करना चाहता हूँ। मुझे तुम्हारी ख़ातिर अपने सबसे अच्छे, सबसे मोटे-ताज़े मेढ़े का ज़रा भी ग़म नहीं है। पकाओ, अलदार-कोसे, मेढ़े को। बस एक शर्त है: देग में सारा ठोस-ठोस – मेरा, बाकी – तुम्हारा।"

कमेरों ने एक दूसरे से नज़रें मिलाईं, हाथ हिलाये, पर जवाब में कुछ नहीं कहा। यही सही: अगर गोश्त मिलने की आशा नहीं रही तो क्या, यख़नी भी तो बुरा नहीं होता।

अलदार-कोसे एक तरफ़ दौड़-धूप करने लगा: अलाव सुलग गया, देग में पानी उफनने लगा, मेढ़ा पकाया जाने लगा। अलदार ने गोश्त इतनी देर तक उबाला कि बाय परेशान हो उठा:

"खाना तैयार होने में और कितनी देर है, अलदार-कोसे?"

"अभी तैयार हुआ जाता है, अभी, थोड़ा सब्र करो, बाय!"

जब गोश्त इतना पक गया कि हड्डियों से भी उतर गया, अलदार ने मालिक से कहा:

"ज़रा दुबारा कहना, बाय, तुम्हारे देग में कौन-सा हिस्सा होना चाहिए?"

"ठोस-ठोस! ठोस-ठोस!" बाय ने हड़बड़ी मचाई।

"यह रहा मारा ठोस-ठोस!" अलदार-कोसे ने बाय के आगे निरी हड्डियां परोस दीं। "और बाक़ी हमारा।"

कमेरे देग के चारों ओर बैठ गये और खाना खाने लगे। बाय ग़ुस्से से लाल हुआ जा रहा था, और मज़दूर हंसे जा रहे थे। उन्होंने छककर भेड़ का गोश्त खाकर मूँछों पर ताव दिया और सब समवेत् स्वर में कह उठे:

"दावत के लिए बहुत-बहुत शुक्रिया, अलदाकेन!"

---



# अलदार-कोसे और घमण्डी बाय

एक घमण्डी बाय अपने गांववालों के सामने डींग हांकने लगा।

"सारी स्तेपी रट लगाये हुए है: अलदार-कोसे!.. अलदार-कोसे!.. मैं उसकी अक़्लमंदी और चालाकी के क़िस्सों पर विश्वास नहीं करता। एक बार मुझे ज़रा नज़र आ जाये वह छिछोरा! मैं उसको ही पलक झपकते बेवक़ूफ़ बना दूँगा!"

जवान हंस पड़े, बूढ़े सिर हिलाने लगे।

"डींग मत हांको, बाय, कहीं मुँह की न खानी पड़े। अभी तक दुनिया भर में कोई भी अलदाकेन को बेवक़ूफ़ नहीं बना पाया है।"

"पर मैं उसे बेवक़ूफ़ बना दूँगा!" बाय जोश में आ गया। "मैं एक घोड़ी काटकर सारे गांव को दावत खिलाने का वादा करता हूँ, अगर मैं मौक़ा मिलते ही उस चालाक को बेवक़ूफ़ न बना पाऊँ तो। मुझे वह बस मिल जाये!.."

एक बार – न जाने किसी काम से या यूँ ही – वह बाय अपने ऊंट पर स्तेपी में गया। उसने देखा: रास्ते से थोड़ी दूरी पर कोई आदमी बराबर चक्कर काटता सचमुच कुछ खोज रहा है।

"ऐ दोस्त," बाय ने आवाज़ दी, "क्या कुछ खो गया है?"

अपरिचित रुक गया और चिन्तापूर्ण स्वर में बोला:

"कुछ खोया नहीं है, पर फिर भी ढूँढ़ रहा हूँ।"

"आखिर क्या ढूँढ़ रहे हो?"

"धरती का नुक्कड़ ढूँढ़ रहा हूँ। मुझे अच्छी तरह मालूम है कि वह यहीं कहीं है, पर किसी तरह मिल ही नहीं रहा है। अगर मैं स्तेपी को ऊंचाई से देख पाता, तो फ़ौरन मिल जाता। लेकिन मुसीबत यह है कि आस-पास न कोई टेकरी है, न ही कोई टीला। लेकिन मैं अपनी ठानी करके रहूँगा। जो धरती का नुक्कड़ ढूँढ़ निकालेगा, उसे बहुत यश और सम्मान मिलेगा।"

बाय ने साश्चर्य अपरिचित की बात सुनी और फिर पूछा :

"बताओ, दोस्त, क्या ऊँट पर से धरती का नुक्कड़ तुम्हें नज़र आ सकता है?"

"वाह, भई, वाह! क्यों नहीं नजर आयेगा ऊँट पर से! ज़रूर नज़र आयेगा। लेकिन मेरे पास ऊंट तो क्या खरसैला गधा भी नहीं है।"

बाय काठी पर कुलबुलाने लगा।

"तुम मेरे ऊंट पर चढ़ जाओ," उसने सुझाव दिया। "मगर एक शर्त है: तुम्हें सारे में यही कहना होगा कि हमने धरती का नुक्कड़ मिलकर ढूँढ़ा था। हम दोनों यश और सम्मान बांट लेंगे। मंजूर है?"

"यही सही, मंजूर है!"

बाय ऊंट से उतरकर, उस पर अजनबी को बिठा, मुँह ऊपर को उठाये बड़ी बेसब्री से उसका कुछ कहने का इन्तज़ार करने लगा।

"क्यों, नज़र आया धरती का नुक्कड़?"

"नहीं," अपरिचित ने आराम से बैठते और नकेल संभालते हुए एक ठण्डी सांस ली, "नजर नहीं आया। बस इतना मालूम पड़ गया, बाय, कि तुम महामूर्ख हो। पर दिल छोटा मत करो: लेकिन आज से तुम सबके सामने डींग मारकर कह सकते हो कि तुमने अलदार-कोसे के साथ मिलकर धरती का नुक्कड़ ढूंढ़ने की कोशिश की थी!"

"अलदार-कोसे! क्या तुम्हीं हो?" बाय ज़ोर से चिल्लाया और ऊंटसवार के पीछे भागा। "मेरा ऊंट लौटा दे, लुटेरे!"

"लौटा दूँगा, अगर मुझे पकड़ लोगे!" अलदार-कोसे ने चिल्लाकर कहा और ऊंट को सीधा दौड़ाने लगा, वह भी ऐसे कि घास की गड्डियां की गड्डियां उड़ने लगीं। और बाय मुँह बाये जहाँ का तहाँ खड़ा रह गया।

वह सूरज डूबते-डूबते किसी तरह घिसटता हुआ अपने गांव तक पहुँच पाया। सामने से उसकी पत्नी आ रही थी।

"दोहरे क्यों हुए जा रहे हो? ऊंट कहाँ गया?"

"ऊंट नहीं है। अलदार-कोसे ने छीन लिया," बाय गुर्राया।

बाय की बीवी रोने-चीखने लगी। लोग जमा हो गये। सबको क़िस्सा मालूम पड़ गया।

"कैसे छीना," लोगों ने पूछा, "ज़बरदस्ती या चालाकी से?"

"चालाकी से," बाय ने स्वीकार किया।

गांव में हल्ला मच गया। जवान ठहाके लगाने लगे, बूढ़े मज़ाक़ उड़ाने लगे।

"तुम्हें ऐसा ही सबक़ मिलना चाहिए था, शेख़ीबाज़! अब घोड़ी काटो, लोगों को बुलाओ और दावत दो। तुम बाज़ी हार गये।"

बाय बचकर कहाँ जा सकता था? जनसाधारण की इच्छा का विरोध नहीं किया

जा सकता। उसने एक घोड़ी काटी और आंसू सटकता हुआ सारे गांव की गोश्त से ख़ातिरदारी करने लगा।

दावत जब ज़ोरों पर थी, अलदार-कोसे ऊंट पर सवार हो वहां आ पहुंचा।

"संभाल लो, बाय, अपना ऊंट," वह हंसने लगा, "और आगे कभी अक़्लमंदी में ग़रीबों से होड़ मत करना और न ही दूसरों के बल पर नाम कमाने की कोशिश करना!"

बाय ऊंट पाकर ख़ुश था, और लोग – अलदाकेन को देखकर। ग़रीबों ने अपने चहैते को हाथों-हाथ लेकर सम्मानित स्थान पर बिठा दिया और उसे सबसे अच्छा टुकड़ा परोसा। दावत बड़ी हंसी-ख़ुशी के वातावरण में सुबह तक चलती रही।

---



# अलदार-कोसे और लालची मुल्ला

एक लालची मुल्ला के सन्दूक खुदापरस्तों के चढ़ावों के मारे टूटे पड़ रहे थे, पर उसे फिर भी सब कम लगता था। ऐसा बिरला ही कोई मिलता, जिसने उसके मुंह से "दो" शब्द न सुना हो, पर ऐसा एक भी आदमी नहीं था, जिसने उसके मुंह से एक भी बार "लो" सुना हो। अगर कोई दुखियारा मुल्ला से मदद मांगता, तो उसका उत्तर हमेशा यही होता:

"मेरे बेटे, दिल से परवरदिगार की इबादत करो। वह सर्वशक्तिमान है और सब खुदापरस्तों पर रहम करता है। अगर तुमने कोई गुनाह नहीं किया है तो वह तुम पर नजर इनायत फ़रमायेगा।"

अलदार-कोसे को मुल्ला के लालच और पाखण्ड के बारे में मालूम पड़ा और उसने उसे सबक़ सिखाने की ठान ली।

एक बार मुल्ला गधे पर सवार होकर एक गांव से दूसरे गांव जा रहा था। अचानक उसे आगे सड़क के किनारे से किसी के फूट-फूटकर रोने की आवाज़ सुनाई दी। क्या हुआ? कोई अपने मरे को तो नहीं रो रहा है? मुल्ला ने गधे को ज़ोर से हांका। किसी ने ठीक ही कहा है: ढोर पर चरबी चढ़े भरपूर चारे से, मुल्ला पर – आये दिन मरनेवालों से।

मुल्ला रास्ते के किनारे के कुएं के पास पहुंचा और उसने देखा: कोई आदमी घुटनों पर सिर झुकाये ज़ोर-ज़ोर से रो रहा है।

"क्या हुआ?" मुल्ला ने पूछा।

"हाय, मैं मर गया, हाय, मैं मर गया!" आदमी रोता रहा।

"क्या ग़म है तुम्हें? क्या तुम्हारे रिश्तेदारों में से कोई मर गया है?"

"हाय, उससे भी बुरा हुआ!"

"उससे बुरा और क्या हो सकता है?"

"यही हुआ है, मुझे मरदूद अलदार-कोसे ने कहीं का नहीं छोड़ा।"

"अलदार-कोसे? वह अधर्मी तो हर तरह की हरकत कर सकता है। मैंने उसे कभी देखा नहीं, पर लोगों से उसके बारे में सुन रखा है। उसने तुम्हारा क्या बिगाड़ा है?"

"मुझे वह अचानक कुएं पर मिल गया। हमने बैठकर बातचीत की। अलदार-कोसे ने मुझसे एक चुटकी नसवार मांगा। मैंने उसकी ओर अपनी तम्बाकू की पुरानी थैली बढ़ाई, और उस नीच ने उसे छीनकर कुएं में फेंक दिया..."

मुल्ला ने खीसें निपोड़ दीं।

"पुरानी तम्बाकू की थैली की खातिर, भले ही उसमें तम्बाकू रही हो, कोई रो-रोकर आसमान सिर पर उठाता है!"

"लेकिन मैंने तो थैली में तम्बाकू के नीचे तीन अशरफ़ियां – अपनी सारी दौलत रख रखी थीं" अपरिचित ने कहा और और भी गला फाड़कर रोने लगा।

मुल्ला झट से काठी से उतर आया।

"क्या कहा, थैली में तीन अशरफ़ियां हैं? तो फिर तुम उन्हें निकालने कुएं में क्यों नहीं उतर रहे हो, बेवक़ूफ़? कुआं ज़्यादा गहरा तो है नहीं।"

"कैसे उतरूं, जब मेरे पास रस्सी ही न हो तो।"

मुल्ला की आंखें नाच उठीं।

"सुनो," उसने कहा, "अगर तुम मुझे एक अशरफ़ी दो, तो मैं तुम्हें अपने गधे की लगाम उधार दे दूंगा।"

"खुदा सलामत रखे आपको, मोहतरम मुल्ला! मैं बड़ी खुशी से आपको एक अशरफ़ी दे देता, पर लगाम भी मेरे कुछ काम न आ सकेगी।"

"आखिर क्यों?"

"क्योंकि मुझे छुटपन से ही ठण्डे पानी से सबसे ज़्यादा डर लगता है, मेरे लिए तो कुएँ में डुबकी लगाने से तो मरना ज़्यादा आसान है..."

"कैसा बेवक़ूफ़ है!" मुल्ला ने सोचा, "दौलत की खातिर मैं तो कुएँ ही क्या दोज़ख में भी पहुँच जाऊँ..." पर प्रकट में बोला:

"यही बात है, तो चलो, मैं तुम्हारी मुश्किल आसान किये देता हूँ, कुएँ से तुम्हारी अशरफ़ियाँ निकाल लाता हूँ। पर जोखिम उठाने और मेहनत के लिए तुम्हें मुझे दो अशरफ़ियां देनी पड़ेंगी।"

"ज़रूर दूंगा! बड़ी खुशी से दूँगा! वैसे भी तो मेरी रक़म डूबी जा रही है। यही सही: दो अशरफ़ियां आपकी, एक – मेरी।"

मुल्ला ने पलक झपकते कपड़े उतार फेंके और तोंद संभालते हुए डरते-डरते कुएँ में झांककर देखा।

"लगाम कसकर पकड़ना," वह बोला, "और जब मैं थैली उठा लूँ, पूरी ताक़त लगाकर खींचना।"

मुल्ला लगाम पकड़कर हाँफता हुआ कुएँ में उतरा और पानी के ऊपर लटका रहा।

"मुझे धीरे-धीरे नीचे उतारो, देखो, बहुत होशियारी से!" भीतर से उसकी आवाज़ गूंजी। "अरे, इतनी देर क्यों कर रहे हो?"

"अरे, हमें जल्दी कहाँ की पड़ी है, मेरे बाप?" उसे ऊपर से आवाज़ सुनाई दी। "उतावला सो बावला, धीरा सो गम्भीरा। मैं देर इसलिए लगा रहा हूँ, क्योंकि सोच रहा हूं। और मैं सोच यह रहा हूं; क्या आपको फ़ौरन बता दूँ कि कुएँ में कोई अशरफ़ी-वशरफ़ी नहीं हैं?"

"क्या?!" मुल्ला चीखा। "कुएँ में अशरफ़ियां नहीं हैं? ठग! यानी तुमने झूठ बोला कि अलदार-कोसे ने तुम्हारे साथ बहुत बुरा मज़ाक़ किया था?"

"हाँ, झूठ बोला, झूठ बोला, क़बूल करता हूँ, मोहतरम मौलाना! अलदार-कोसे ने सचमुच मज़ाक उड़ाया, पर मेरा नहीं, आपका। क्योंकि अलदार-कोसे तो मैं खुद हूँ।"

"हाय मेरा सिर!" मुल्ला चीखा, उसके हाथ से लगाम छूट गयी और वह छप्प से पानी में गिर पड़ा।

कुआँ वास्तव में अधिक गहरा नहीं था। मुल्ला कमर तक पानी में खड़ा गालियाँ देता रहा, लानतें भेजता रहा, धमकियाँ देता रहा, पर शीघ्र ही उसकी समझ में आ गया कि वह इस तरह अलदार का कुछ न बिगाड़ सकेगा। तब मुल्ला दूसरी तरह बोलने लगा:

"अलदाकेन, मेरे प्यारे दोस्त, मैं तुम्हारी शरारत के लिए तुम से अब नाराज़ नहीं हूँ। तुम भी मुझ से नाराज़ मत होओ। तुमने मज़ाक किया -- बस। जल्दी से लगाम का छोर मेरे पास डाल दो, मेरी कुएं से निकलने में मदद करो, प्यारे दोस्त!"

किन्तु अलदार ने मुल्ला के ही स्वर में उत्तर दिया।

"दिल से परवरदिगार की इबादत करो, मोहतरम मौलाना। अल्लाह सर्वशक्तिमान है और खुदापरस्तों पर रहम करता है। अगर आपने कोई गुनाह नहीं किया है, तो वह आप पर ज़रूर इनायत फ़रमायेगा!"

इतना कहकर बेदाढ़ी गधे पर सवार हो, जहाँ उसे जाना था, चला गया, पर मुल्ला के कपड़े अच्छी तरह छुपाना नहीं भूला। और मुल्ला न जाने कितने घंटों तक कुएं में स्नान करता रहा, जब तक कि वहाँ से गुज़रते सौदागरों ने उसे निकाल न लिया।

---



## अलदार-कोसे और ग़रीब विधवा

एक ग़रीव विधवा का बेटा बीमार पड़ गया। लड़के का बदन जल रहा था, वह छटपटा रहा था और बेसुधी में बड़बड़ा रहा था:

"मां, प्यारी मां, एक घूंट क़िमिज़ दे दो!"

मां रो रही थी: उसके जन्म से ही उसकी झोंपड़ी में क़िमिज़ कभी नहीं रही थी। वह किनारे झड़ा हुआ प्याला लेकर बाय के पास गयी।

"दया कीजिये, बाय, दम तोड़ते बच्चे के लिए कम-से-कम आधा प्याला क़िमिज़ दिलवा दीजिये। मेरे पति ने बर्फ़ के तूफ़ान में आपके रेवड़ की रक्षा करते हुए ठिठुरकर जान गँवा दी, उसने आपकी ख़ातिर अपने प्राण की बाज़ी लगा दी, भले काम के लिए आप भी थोड़ा-सा स्तेपी की जड़ी-बूटियों का रस* देने में कंजूसी मत करिये..."

बाय उस पर केवल हंस दिया:

"क़िमिज़ चाहती है? पर डण्डा नहीं चाहती? कैसा ज़माना आ गया! भिखमंगों को भले लोगों को परेशान करते शर्म नहीं आती! भाग यहाँ से, बेशर्म भिखमंगी!" और उसने स्त्री को दरवाज़े से बाहर धकेल दिया।

वह झर-झर आंसू बहाती धीरे-धीरे घर लौट चली। आधे रास्ते में उसे पीछे से घोड़े की टाप सुनाई दी। उसने डरकर पीछे देखा: अलदर-कोसे चितकबरे सफ़ेद घोड़े पर आ रहा था।

"अपको किसी ने बुरा कहा, ख़ातून? आप रो क्यों रही हैं?" अलदार ने पूछा।

विधवा ने उसे अपने कष्ट के बारे में बताया।

"दिल छोटा मत करिये," अलदार ने कहा। "मेरा ख़याल है: सिर सलामत रहे, पगड़ी मिल ही जायेगी।"

---

* कज़ाख़ लोग क़िमिज़ व दूध को "जड़ी-बूटियों का रस" कहते हैं।

सब के सब एक दूसरे से उलझ पड़े, ज़मीन पर लुढ़कने लगे, सब चिल्ला-चीख रहे थे और जो हाथ में आता, उससे एक दूसरे को पीट रहे थे। शोर सारी स्तेपी में गूंज उठा, लगा जैसे युद्ध छिड़ा हुआ हो, और यदि दूरस्थ पहाड़ियों की ओट से सूरज न निकल आया होता, तो न जाने उस झगड़े का क्या अन्त होता।

सूरज की रोशनी में सिपाहियों को होश आया और वे समझ गये कि वे सब एक ऐसी चाल में आ गये हैं, जिससे बुरी और शर्मनाक चाल स्वयं शैतान ने भी कभी नहीं चली होगी।

"मालिक को ढूँढ़ो!"

उन्होंने सारी कारवां-सराय छान मारी, पर मालिक कहीं नहीं मिला।

"घोड़े गिनो!"

वे घोड़े गिनने लगे – एक घोड़ा – वज़ीर का घोड़ा कम निकला।

"पीछा करो!" पिटा-पिटाया वज़ीर चिल्लाया। "जो आदमी अपने को मालिक बता रहा था, वही अलदार-कोसे था! उसी बाग़ी और काफ़िर ने हमारी बेइज़्ज़ती की है, हमें तबाह किया है। उसका पीछा करो!"

सिपाही साज़ उठाने दौड़े – पर जहाँ वे पड़े थे, वहाँ केवल चमड़े के टुकड़ों का ढेर लगा हुआ था। कौन पीछा कर सकता था ऐसी हालत में!

खरोंचें और चोटें खाये हुए बेदाढ़ी सिपाही बिना काठियों के घोड़ों पर किसी तरह चढ़े और उनकी अयाल पकड़कर एक क़तार में खान के सामने अपना दोष स्वीकार करने चल दिये। सबसे पीछे बेदाढ़ी वज़ीर घिसटता चल रहा था। उसे घोड़ा किसी ने भी नहीं दिया, क्योंकि अब उससे कोई भी नहीं डरता था: भयानक वज़ीर अब कहीं का नहीं रहा था!

उधर अलदार-कोसे उस समय उनसे दूर, बहुत दूर सरपट घोड़ा दौड़ाता चला जा रहा था... विद्वान से विद्वान भी नहीं कह सकता कि वह वहाँ से गुज़र रहा था और उसने घोड़ा कहाँ रोका। क्योंकि अलदाकेन तो हवा के मारे स्तेपी के एक छोर से दूसरे छोर पर लुढ़कती रहनेवाली हल्की-सी गोल सूखी झाड़ी की तरह है। वह किधर लुढ़केगा – केवल हवा ही बता सकती है, लेकिन कहाँ रुकेगा – इसका पता हवा को भी नहीं।

---



# अलदार-कोसे और किसान

एक बार एक बाय ने किसान बनने की ठान ली। उसने पड़ोसी गांव में दो भेड़ों के बदले में एक हल ले लिया, अपने झुण्ड में से दो मोटे-ताज़े बैल लिये और खेत में पहुंच गया।

उसने एक घंटे बोवाई की, दो घंटे की, तीन घंटे की। बैल बिना चूं किये हलरेखा खींचते रहे, उन्होंने थकने का नाम भी नहीं लिया। पर किसान पसीने-पसीने हो गया – वह कड़ी मेहनत का आदी जो न था, हल के पीछे चल ही नहीं पा रहा था। उसकी आंखों के आगे तारे छूटने लगे। किसान को लगने लगा जैसे हल के नीचे से ज़मीन बल खाती नहीं, काले-काले सांप रेंगते निकलकर उसके पैरों और हाथों पर लिपट रहे हैं, उससे आगे चलना मुश्किल हो गया।

संयोगवश ऐसा हुआ कि अलदार-कोसे लम्बे सफ़र के बाद उस खेत में आ पहुंचा। वह अपने आगे-आगे शर्त लगाकर चालबाज़ी से हथियाया हुआ भेड़ों का रेवड़ हांकता जा रहा था कि उसे कुछ दूरी पर बेहाल और थका-हारा किसान नज़र आ गया।

"अरे, अरे! यह कहीं हमारा पड़ोसी, बाय झारतीबाय तो नहीं है! इसे मौत से पहले कमरतोड़ मेहनत करने की क्यों सूझी है? इसकी खिल्ली उड़ाने का कितना अच्छा मौक़ा मिला है! इससे बेहतर मौक़ा फिर कब मिलेगा!"

अलदार-कोसे ने अपना रेवड़ सबसे पास की टेकरी के पीछे छिपा दिया और किसान के पास पहुंचा। वह आते हुए अलदार-कोसे को पहचान गया और उससे दुआ-सलाम की।

अलदार-कोसे ने सहानुभूतिपूर्वक सिर हिलाया और बोला:

"ऐ प्यारे पड़ोसी, तुम कितने थक गये हो! तुम्हें अब कुछ सुस्ता लेना चाहिए। अगर तुम आराम करने जाओ, तो मैं बड़ी ख़ुशी से तुम्हारे बैलों से जोताई करके तुम्हारी मदद कर दूंगा। मंज़ूर है?"

बाय झारतीबाय तो इसी ताक़ में था। उसने अपने बैल अलदार-कोसे को थमा

दिये, और खुद एक तरफ़ जाकर, सबसे निकट की टेकरी के पास घास पर लेट गया, चोग़ा ओढ़ लिया और तुरन्त गहरी नीन्द में सो गया। उसने भेड़ों के उस रेवड़ को देखा ही नहीं, जिसे अलदार-कोसे ने सावधानीपूर्वक टेकरी के पीछे छिपा रखा था।

बाय भ्भारतीबाय को गहरी नीन्द में सोया देखकर अलदार-कोसे ने अपना काम शुरू कर दिया। सबसे पहले उसने बैलों की पूंछें काटकर वहीं ज़मीन में गाड़ दीं और बैलों को टेकरी के पीछे अपने भेड़ों के झुण्ड में हांक दिया।

अलदार-कोसे भी किसान झारतीबाय से कम नहीं थका था। वह हल के पास उकड़ूं बैठकर झपकी लेने लगा।

उसी समय झारतीबाय की नीन्द खुल गयी। उसे अलदार-कोसे को हल के पास बैठा ऊंघते देखकर आश्चर्य हुआ। उसके बैलों का वहाँ नामोनिशान तक नहीं था, उनके बजाय वहाँ उनकी पूंछें ज़मीन में गड़ी नज़र आ रही थीं। वह अलदार-कोसे को जगाने लपका। अलदार फ़ौरन उठा और उसने भी उससे कुछ अधिक ही आश्चर्य व्यक्त करते हुए पूछा:

"क्या तुम्हारे बैलों को पहले भी ऐसी ही आदत थी, या वे मेरे जोताई करते ही ऐसा करने लगे हैं? मैंने हल को हाथ लगाया ही था कि तुम्हारे बैल बिना किसी कारण के रंभाने लग गये। रंभाते रहे, रंभाते रहे और फिर ज़मीन में घुस गये। जब बस उनकी पूंछें ही चमक रही हैं।"

बाय झारतीबाय परेशान हो उठा:

"तुम क्या बक रहे हो! भला बैल ज़मीन में घुस सकते हैं?"

यह कहकर किसान पूंछों को उखाड़ने के स्पष्ट इरादे से उस स्थान की ओर गया, जहाँ ज़मीन में से वे निकली हुई थीं।

अलदार-कोसे चिल्लाता हुआ उसे चेतावनी देने लपका।

"प्यारे बाय," उसने कहा, "इन्हें खींचना मत! मैं तुमसे विनती करता हूँ, मत खींचो! वरना तुम अपने बैलों की पूंछें उखाड़ लोगे, और उससे फ़ायदा कुछ नहीं होगा। अगर तुम्हारे बैलों को ज़मीन में घुसना आता है, तो वे खुद निकल भी आयेंगे।"

आगबबूला हुआ झारतीबाय, यह सोचकर कि अलदार-कोसे उसका मज़ाक़ उड़ा रहा है, भागकर वहाँ पहुंचा और उसने पूंछें पकड़कर ज़मीन से उखाड़ डालीं।

तब अलदार-कोसे गुस्सा हुआ:

"मैंने तुमसे कहा था ना कि बैलों की पूंछें पकड़कर नहीं खींचनी चाहिएं। तुम नहीं माने – अब अपने को ही कोसो!"

और अलदार-कोसे अपने घर चला गया।

